पार्लियामेन्ट में प्रथम भारतीय सदस्य थे। स्वागत-समिति के अध्यक्ष थे सरदार दयाल सिंह मजीठिया। लाला लाजपतराय तब स्वागत-समिति के मन्त्री नहीं थे, किन्तु सारा काम आप ही कर रहे थे। उस समय भी आप कांग्रेस के उत्साही स्वयंसेवक थे।

वकालत का काम करने के बाद जो समय शेष रह जाता था, उसे वह दयानन्द-ऐंग्लो-वैदिक कालेज के अर्पण कर देते थे। कालेज-कमेटी के मन्त्री आप ही थे। इसके अतिरिक्त उन्हें राजनीतिक लेख लिखने का भी व्यसन था। 'ट्रिब्यून' में आप उस समय के प्रश्नों पर प्रायः प्रति-सप्ताह अपनी सम्मति लिखा करते थे। कष्टपीड़ितों की सहायता में वह कभी नहीं चूकते थे। पंजाब में दुर्भिक्ष पड़ने पर आपने काँगड़ा तथा अन्य जिलों का दौरा किया और सहायता पहुँचाई। दुर्भिक्ष-ग्रस्त परिवारों के अनाथ बालकों के लिये आपने कई अनाथालय खुलवाए। फिरोजपुर के अनाथालय की नींव आपने ही रखी। आपके भाषणों में श्रोताओं को मुग्ध करने की शक्ति थी। उर्दू के आप धारा-प्रवाह वक्ता थे। अंग्रेजी पर भी आपका पूरा अधिकार था। इसलिए सामान्य जनता और विद्वानों में, दोनों जगह आपका सम्मान होता था।

राष्ट्रीय कार्यों में योग देने के बाद आपको कांग्रेस की इस नीति से ही सन्तोष नहीं था कि वर्ष में एक बार बड़े दिनों की छुट्टियों में इने-गिने नेता मिलकर कुछ प्रस्ताव पास कर लिया करें। आपकी इच्छा थी कि कांग्रेस जनता के साथ सीधा सम्पर्क स्थापित करे। यह तभी सम्भव था कि जब कांग्रेस जनता के कष्टों में सहानुभूति और सहायता का काम करती। आप स्वयं जनता के कष्टों की चिन्ता रखते थे और यथाशक्ति सहायता पहुँचाते थे।

राष्ट्रीय दृष्टि से जनता के साथ सम्पर्क बनाने के काम को अंग्रेजी

सरकार के अफसर पसन्द नहीं करते थे। किन्तु लाजपतराय को उनकी प्रसन्नता-अप्रसन्नता की चिन्ता नहीं थी। आखिर वह दिन भी आ गया जब जनता के साथ सम्बन्ध स्थापित करने का फल आपको सरकार का कोपभाजन बनकर भुगतना पड़ा। रावलपिंडी के किसानों को सरकार की लगान-वृद्धि की नीति से असन्तोष था। किसानों ने रावलपिंडी के वकीलों की सहायता ली। वकीलों ने किसानों का पक्ष लिया। लाजपतराय भी किसानों की पैरवी करने लाहौर से रावलपिंडी गये। वहाँ जिला मैजिस्ट्रेट से कहा-सुनी हो गयी। लालाजी अपमान सहने वाले व्यक्ति नहीं थे। मैजिस्ट्रेट के उत्तर में आपने भी कड़े शब्द कह दिये। मैजिस्ट्रेट ने रावलपिंडी के वकीलों को गिरफ्तार कर के जेल भिजवा दिया। लाजपतराय पर उस समय तो कोई अभियोग नहीं लगाया गया, किन्तु बाद में 'बंगाल रेगुलेशन' के अनुसार गिरफ्तार कर लिया गया। रावलपिंडी के वकीलों के मामले की जाँच पंजाब हाई-कोर्ट के जज मि० मांटेन्यू ने की, जिसने उन सबको छोड दिया। किन्तु लाला लाजपतराय को गिरफ्तार करके मॉडले भेज दिया गया। किस भयंकर अपराध पर उन्हें देश-निर्वासन का दण्ड दिया गया, यह प्रश्न अभी तक रहस्यमय बना हुआ है। प्रत्यक्षरूप से लाला लाजपतराय पर कोई अभियोग नहीं था। कवल पंजाब-सरकार की कल्पना में ही लाला जी भयानक राजद्रोही थे। राजद्रोह की कोई घटना प्रामाणिक रूप से पेश नहीं की जा सकती थी!

प्रत्यक्ष कारणों में केवल यही कारण था कि लाजपतराय कांग्रेस के नरमदली नेताओं से असन्तुष्ट थे। लोकमान्य तिलक के साथ मिलकर स्वराज्य के लिए जनता में जागृति उत्पन्न करने का समर्थन कर रहे थे। लोकमान्य को भी सरकार ने पूना में आतंकवादियों के पृष्ठ-पोषक होने के कल्पित अभियोग में पकड़ा था। लाला लाजपतराय

को भी इसी कल्पित अभियोग में गिरफ्तार कर लिया गया था।

सरकार के इस एक ही काम से लाला जी देश के प्रथम श्रेणी के नेताओं में गिने जाने लगे। जितनी प्रसिद्धि पाने में उन्हें शायद पन्द्रह वर्ष लग जाते, उतनी उन्हें सरकार की कृपा से दस दिन में प्राप्त हो गई। देश में असन्तोष की आँधी-सी चल गई। न्याय के लिए लंडन के दरवाजे खटखटाए गए। लंडन से पूछ-ताछ हुई। भारत के अंग्रेज अफसर इस काम का कोई संतोषजनक कारण पेश नहीं कर सके। परिणामतः भारत-सचिव ने लाला लाजपतराय की नज़रवन्दी को युक्तियुक्त न पाकर जेल से मुक्त करने का आदेश दिया। छः महीने के प्रवास के बाद सहसा लालाजी को लाहौर लाकर छोड़ दिया गया। उस दिन से लालाजी पंजाव के ही नहीं, देशभर के यशस्वी नेता वन गये। मांडले के प्रवास ने लाला लाजपतराय के जीवन में युगान्तर कर दिया।

मांडले की यात्रा के बाद उनके व्यक्तित्व में चमत्कारी प्रभाव आ गया। उनके शब्दों में विलक्षण शक्ति आ गई। उनकी राष्ट्रीयता में ओजस्विता भर गई। उनकी प्रतिष्ठा कांग्रेस के गणमान्य नेता भी करने लगे। अगले ही वर्ष उन्हें कांग्रेस की अध्यक्षता के लिये निमंत्रण दिया गया। किन्तु गोखले आदि नरम-दल के नेताओं के विरोध से आप सभापति नहीं बन सके। आप गरमदल के नेता थे। अगले कुछ वर्ष नरम-गरम दल के नेताओं का संघर्ष चलता रहा। १९१६ में लखनऊ कांग्रेस तक आपने और लोकमान्य तिलक ने कांग्रेस में विशेष भाग नहीं लिया। १९१६ में दोनों दलों का समझौता हो गया। कांग्रेस का लक्ष्य भारत के लिये 'औपनिवेशिक स्वराज्य' प्राप्त करना स्वीकार कर लिया गया।

इन दिनों लाला लाजपतराय ने विदेशों में भ्रमण किया। पहले

आप इंग्लैंड गये। वहाँ से अमेरिका गये। अमेरिका में आपने भारत की स्वाधीनता के लिये अनुकूल लोकमत बनाने के कई प्रयत्न किए। अमेरिका के लोकमत को ब्रिटिश साम्राज्य-नीति के विरुद्ध उकसाने तथा भारतीय स्वतन्त्रता के पक्ष में करने के लिए आपने साहित्य द्वारा बहुत प्रचार किया, अनेक भाषण दिये, अमेरिका के प्रमुख राजनीतिज्ञों से भेंट की और भारतीयों के प्रति सहानुभूति प्राप्त की।

यह सब काम आप बिना विशेष आर्थिक सहायता के कर रहे थे। स्वयं आर्थिक कष्ट में होते हुए भी आप भारतीय स्वाधीनता के लिए यथाशक्ति समय और धन व्यय कर रहे थे। भारत में उस समय लोकमान्य तिलक ने डाक्टर एनी बेसेन्ट के साथ होमरूल लीग की स्थापना की थी। लीग की ओर से एक शिष्टमंडल विदेशों में भारतीय पक्ष के प्रचार के लिये जाने वाला था। ब्रिटिश सरकार ने इस शिष्ट-मंडल को विदेश में जाने की आज्ञा नहीं दी। तब लोकमान्य ने अमेरिका में लाला लाजपतराय को इस कार्य के लिये लिखा और भारत से आर्थिक सहायता का प्रबन्ध भी किया। यह सहायता पाकर आपने द्विगुण उत्साह से अमेरिका में प्रचार-कार्य प्रारम्भ कर दिया। उन्हीं दिनों इस प्रचार के विरोध में ब्रिटिश सरकार ने एक अमेरिकन लेखिका मिस मेयो द्वारा भारत-विरोधी पुस्तक 'मदर इण्डिया' लिखवाई। लाला लाजपतराय ने उसके उत्तर में पुस्तक लिख-कर मिस मेयो की कालिख धोने का सफल प्रयत्न किया।

लाला लाजपतराय के कार्यों का विवरण ब्रिटेन और भारत भी पहुँचता रहा। ब्रिटिश सरकार दाँत पीसकर रह जाती थी। इसका बदला उसने तब लिया जब लाला लाजपतराय ने अमेरिका से भारत आने की आज्ञा माँगी। ब्रिटिश सरकार ने उन्हें इंग्लैंड या भारत किसी

भी देश में प्रवेश करने की आज्ञा नहीं दी। दोनों देशों के द्वार आपके लिये बन्द कर दिये गये, परिणाम यह हुआ कि युद्धकाल में आपको अमेरिका में ही रहना पड़ा।

युद्ध के बाद भारत में जब ब्रिटिश सरकार ने युद्ध में भारत की युद्ध-सम्बन्धी सेवाओं का पुरस्कार रौलट-ऐक्ट जैसे काले कानून से दिया और उसके प्रतिवाद में की गई सभाओं में निहत्थे लोगों को गोलियों से भूना गया, अमृतसर के जलियाँवाला बाग की भूमि निर्दोष स्त्री-पुरुषों के रक्त से लाल हो गई, तब भी लाजपतराय को अपने प्रान्त के देश-भाइयों के आँसू पोंछने के लिये भारत में आने की आज्ञा नहीं दी गई। इस निषेध का कोई प्रकट कारण नहीं बताया गया। भारत की लेजिस्लेटिव असेम्बली में कई बार प्रश्न किये गए:—

"Why was not Lajpat Rai allowed to return to India ?' "लाला लाजपतराय को भारत वापिस आने की आज्ञा क्यों नहीं दी गई ?"

इनके उत्तर में प्राय: एक मुहावरा बोला गया :—

"It would not be in the public interest to let him come back."

"सार्वजनिक हित की दृष्टि से उनका वापिस आना अभीष्ट नहीं था।"

इस प्रश्न का कभी स्पष्टीकरण नहीं हुआ कि लाला लाजपतराय के किन कार्यों ने उन्हें सरकार की दृष्टि में अपने देश में आने के अयोग्य बना दिया था। अन्त में लाला जी के अनेक अमेरिका व ब्रिटेन स्थित प्रभावशाली मित्रों के दबाव से लालाजी को अपने देश में वापिस जाने की आज्ञा दी गई।

यहां आकर वह असहयोग आन्दोलन में सम्मिलित हो गए।

स्वास्थ्य खराब होते हुए भी आपने कई बार जेल-यात्रा की। स्वराज्य-दल की स्थापना पर आपने पंडित मोतीलाल जी का साथ दिया। उनके भाषणों को सदैव बहुत ध्यान से सुना गया। असेम्बली में उनकी गर्जना की गूंज बाहर तक जाती थी।

बाद में पं० मोतीलाल जी से किन्हीं विषयों पर मतभेद होने के कारण आपने पं० मदनमोहन मालवीय से मिलकर 'स्वतन्त्र-राष्ट्रीय-दल' बनाया, आपका विश्वास था कि हमें हिंदू समाज की आन्तरिक निर्बलताओं को सुधारते हुए ही आगे बढ़ना चाहिए। मोतीलाल जी विशुद्ध राजनीतिक थे। यह मतभेद इतना बढ़ गया था कि दोनों दलों ने निर्वाचन के समय अपने अलग-अलग प्रतिनिधि खड़े किये। लाला लाजपतराय दो स्थानों से उम्मेदवार खड़े हुए और दोनों स्थानों से चुने गए।

उन दिनों आपने राष्ट्र-सेवक नवयुवकों का दल तैयार करने के लिए लाहौर में 'लोक सेवक संघ' की स्थापना की। इसका कार्यक्रम गोखले द्वारा संस्थापित 'सर्वेंट आफ इंडिया सोसाइटी' के अनुसार था। 'तिलक स्कूल' नाम से आपने एक राष्ट्रीय शिक्षणालय भी खोला। लोकमान्य तिलक को आप बहुत आदर की दृष्टि से देखते थे। दोनों नेताओं के दृष्टिकोण में बहुत समानता थी।

उन्हीं दिनों आपने उर्दू में 'वन्देमातरम्' नाम से दैनिक और अंग्रेजी में 'पीपल्स' नाम से साप्ताहिक पत्र भी आरम्भ किये। दोनों पत्रों की नीति विशुद्ध राष्ट्रीय-नीति थी।

जन्म-भर जनता की सेवा में जीवन बिताने के बाद पंजाब-केसरी ने अपने प्राणों की आहुति भी इसी लोक-यज्ञ की पूर्ति में दे दी। उस दिन साइमन कमीशन के प्रति विरोध प्रदर्शित करने के लिये लाहौर की जनता लाहौर-रेलवे स्टेशन की ओर उमड़ पड़ी थी। लालाजी

सबके आगे थे। हथियारबंद पुलिस ने चारों ओर से जनता को घेर लिया था। कमीशन के आने पर जनता ने काले झण्डों से कमीशन का स्वागत किया। पुलिस ने निर्दयता से लाठियाँ बरसाईं। लाला लाजपतराय का स्वास्थ्य पहिले से ही कुछ अच्छा नहीं था। फिर भी आपने जनता का साथ दिया। लाठियाँ बरसने पर आपके कंधों और सीने पर भी लाठियों की बौछार हुई। आप घायल हो गये। यह घाव आपके सीने पर ही नहीं, दिल पर भी लगा था। पंजाब का शेर इस अपमानपूर्ण आघात से छटपटा कर रह गया। उसके इशारे पर पंजाब के नौजवान खून की नदियाँ बहा सकते थे, किन्तु उसने तो अहिंसा का व्रत लिया था। यह घाव बाहर न फूटकर अन्दर ही अन्दर गहरा होता गया और अन्त में उसने पंजाब-केसरी के प्राण ले लिए।

सच तो यह है कि लाला लाजपतराय पंजाब सरकार के हाथों शहीद हो गए। उनका बलिदान रणभूमि में आहत वीरों की तरह हुआ। जैसा वीरतापूर्ण जीवन था, वैसी ही वीरता-भरी मृत्यु भी हुई।



# राजा राममोहनराय : ९ :

विद्या और बुद्धि इन दोनों की कृपा जिन व्यक्तियों पर होती है, राजा राममोहन राय उन्हीं प्रतिभाशाली विभूतियों में से थे। वे जिस युग में उत्पन्न हुए, वह भारत के स्वर्णिम इतिहास में एक काले अध्याय के समान था। काला इसलिए कि उन दिनों भ्रममूलक रूढ़ियाँ भारतीय समाज पर बहुत बुरी तरह से छा चुकी थीं, विद्या और ज्ञान उसकी कालिमा में लिपटकर ओझल हो चुके थे। उनके स्थान पर अविद्या और अज्ञान के भूत उचक-उचक कर लोगों को डरा रहे थे। अविद्या का आतंक इतना बढ़ चुका था कि लोग उसे ही विद्या, उसे ही ज्ञान और उसे ही परमलक्ष्य समझकर आर्य धर्म के अस्तित्व को भी भूल चुके थे, जिसका प्रकाश हमें ऋषियों की बपौती के रूप में मिला था। राजा राममोहन राय इसी पतन की प्रतिक्रिया बनकर भारतवर्ष में प्रकट हुए। अतः यदि उन्हें एक नवीन युग का प्रवर्तक कहा जाए तो अत्युचित न होगी। उनके सम्मुख दो काम थे—एक था कट्टर-पन्थियों की भ्रांति को दूर करना और दूसरा एक नये तथा लोक-कल्याणकारी मार्ग का प्रदर्शन करना। उन्होंने इन दोनों को एक साथ हाथ में लिया। यूँ तो समाज के सभी क्षेत्रों में काया-पलट की आवश्यकता थी, किन्तु राममोहन राय के हृदय पर जिस रोमांचकारी और वीभत्स दृश्य ने सबसे पहले प्रभाव डाला, वह था विधवाओं को धर्म के नाम पर जलती आग में फेंकने की प्रथा। इसे 'सती' होना कहा जाता था।

सती प्रथा का आरम्भ मुसलमान-युग में हुआ था, जबकि

भारतीय रमणियाँ अपनी अमूल्य पवित्रता को अत्याचारियों के हाथ लुटता जानकर स्वयंमेव चिता जलाकार उसमें स्वाहा हो जाती थीं। उस समय सती होना उचित रहा होगा, किन्तु अब मुसलमानी युग को ढले सैंकड़ों वर्ष बीत चुके थे और अंग्रेजी राज्य के उदय के साथ शान्ति की स्थापना हो चुकी थी। उस समय भी सती की प्रथा को जारी रखना पहले दर्जे की अज्ञानता थी। इस विषय में यह स्पष्ट रूप से जान लेना चाहिए कि सतीत्व और सतीप्रथा, ये दो अलग-अलग वस्तुऍं हैं। सतीत्व में तो नारी खुशी-खुशी धर्म की रक्षा के लिए अग्नि मे कूद पड़ती थी, किन्तु सतीप्रथा में जब कि नारी के धर्म पर किसी प्रकार की आँच आने का कोई भय न था, उसे बलात् अग्नि में फेंका जाता था। यह सतीत्व का पालन नहीं था, अपितु सतीत्व का तिरस्कार था। इसका कलंक भी पुरुष के माथे पर है! पुरुषों में भी वह पौराणिक ब्राह्मण-जाति इस प्रथा के लिए उत्तरदायी है, जो स्वयं धर्म की ठेकेदार बनकर धर्म की चोरबाजारी करती थी और दूसरों पर धर्म के नाम पर अनुचित पाबन्दियाँ लगाती थी।

भगवान की करनी देखिए, उसने ब्राह्मणों के अत्याचार रोकने के लिए एक ब्राह्मण को अपना उपकरण बनाया। इस ब्राह्मण का नाम था राममोहनराय। उन्होंने किस भावना से प्रेरित होकर सतीप्रथा का अन्त करना चाहा, यह बात भी कम करुणाजनक नहीं। उस घटना से पूर्व इतना जान लेना आवश्यक है कि इस महापुरुष को जन्म देने का सौभाग्य भी उसी बंगाल को है, जिसने हमें अरविन्द, सुभाष, टैगोर और जगदीशचन्द्र वसु सरीखे रत्न प्रदान किये हैं। राजा राममोहनराय का जन्म हुगली जिले के अन्तर्गत राधानगर ग्राम में हुआ था। इनके पिता रमाकान्त सिराजुदौला नवाब के यहाँ एक उच्च पद पर नौकर थे। रमाकान्त परम वैष्णव थे और राम-नाम का जाप प्रायः

करते रहते थे। राजा राममोहनराय की माता भी गुणवती, बुद्धिमती और धर्मपरायणा थी। सनातन धर्म में इनकी अटूट श्रद्धा थी। संसार के अन्य महापुरुषों की भाँति राममोहनराय ने भी मातृ भावनाओं से प्रेरित होकर अपनी आत्मा को महान् बनाया।

उस समय संस्कृत, अरबी और फारसी भाषा का प्रचार था। राममोहनराय ने कुछ समय तक संस्कृत भाषा का अध्ययन करके फारसी का अभ्यास आरम्भ कर दिया। शैशव-काल में उनकी असाधारण मेधा और तर्क-शक्ति का परिचय प्राप्त करके ग्रामवासी आश्चर्य करते थे। नौ वर्ष की अवस्था तक राममोहनराय ग्राम में ही पढ़ते रहे, तदनन्तर उनके पिता ने अरबी और फारसी का अध्ययन करने के लिए पटना भेज दिया। दो-तीन वर्ष में ही वे अपनी विलक्षण बुद्धि की सहायता से अरबी भाषा में पारंगत हो गये। कुरान के पाठ तथा मौलवी-मुल्लाओं के सहवास से उनके हृदय में एकेश्वरवाद का अंकुर उत्पन्न हो गया।

बारह वर्ष की अवस्था में पिता के आदेश से राममोहनराय संस्कृत का अध्ययन करने के निमित्त बनारस चले गए। अल्पकाल में ही वे प्राचीन आर्य-ग्रन्थों का स्वाध्याय करके घर लौट आए। मुसलमानों के सहवास से जो एकेश्वरवाद का अंकुर इनके हृदय में जम चुका था, वह शास्त्रप्रतिपादित ब्रह्मज्ञान से बढ़ने लगा। पिता-पुत्र के विचार भिन्न-भिन्न होने के कारण परस्पर विवाद भी हो जाता था। कभी-कभी दुःखी होकर रमाकान्त अपने पुत्र का तिरस्कार भी कर देते थे। सोलह वर्ष की आयु में राममोहनराय ने रूढ़िवादी धर्म के विरुद्ध आवाज़ उठाई। उनके क्रान्तिकारी तथा उन्नत विचारों ने कट्टरपंथियों में तहलका-सा मचा दिया। उनके उत्साह और विद्वता की सर्वत्र चर्चा होने लगी। कई लोग राममोहनराय से चिढ़ गए, जिनमें

प्रचार करते थे। आज भी भाषा साहित्य में वे बंगला गद्य के सूत्रधार माने जाते हैं। यह प्रचार तो उनके अन्तिम लक्ष्य के लिए भूमिका-मात्र थी। वे अपनी भावज का दारुण क्रन्दन न भूले थे। उस कोमलांगी की चीखें अब भी उन्हें पुकार-पुकार कर कह रही थीं कि विधवाओं के भाग्य का कोई उपाय करो। इस उद्देश्य को सामने रख कर राममोहनराय एक बार विलायत जाना आवश्यक समझते थे क्योंकि सतीप्रथा को रोकने का एकमात्र साधन सतीप्रथा-विरोधी कानून ही हो सकता था और कानून के उच्चाधिकारी विलायत में अधिष्ठित थे। वे किसी सुअवसर की खोज में थे कि दिल्ली के बादशाह ने उन्हें अपना राजदूत बनाकर विलायत भेजने का निमन्त्रण भेजा। यही तो राममोहनराय की हार्दिक इच्छा थी। वे शीघ्र विलायत के लिए चल पड़े।

विद्वान पुरुषों को अपने लिए मार्ग बनाने में कभी कठिनाई नहीं होती। उनकी विद्वत्ता की प्रखर रोशनी स्वयमेव उनका मार्ग प्रशस्त करती है। इंग्लैंड में भी राममोहनराय का अभूतपूर्व स्वागत हुआ। उन्होंने राजकीय काम के साथ-साथ अपने प्रचार का कार्य भी जारी रखा। यहाँ भी उनके प्रशंसकों की संख्या कम न थी। वे जिस सती-प्रथा का अन्त करने के लिए घर से निकले थे, आखिर वह कानून द्वारा बन्द हो गई। शायद राममोहनराय का जन्म केवल इसी कार्य के सम्पादन के लिए हुआ था, क्योंकि इसके सम्पन्न होते ही वे अधिक देर तक जीवित न रहे। इंग्लैंड में ही २७ सितम्बर १८३२ को वे परब्रह्म परमेश्वर की ज्योति में समा गये।

राजा राममोहनराय ने जिस समय प्रचार का कार्य आरम्भ किया था, वह समय आज के समान अनुकूल न था। समाज में कई

भ्रममूलक रूढ़ियाँ उसे जकड़ चुकी थीं, जिनके विरुद्ध चूँ तक करने का किसी को साहस न होता था। एक-एक पंडित, एक-एक ब्राह्मण और एक-एक नागरिक उस समय धर्म का ठेकेदार बनकर फिरता था, चाहे उसे स्वयं भी पता न था कि धर्म किस चीज़ का नाम है। इस धर्मान्धता का परिणाम यह हुआ कि सुधार की आवाज़ उठाने वाले राममोहनराय को सब से पहले उसके पिता ने ठुकराकर घर से बाहिर निकाला था। पिता का अपने हृदय के टुकड़े पुत्र को ठुकरा देना उस समय की धर्मान्धता का एक ज्वलंत उदाहरण है। इस कठोरता की तुलना में राममोहनराय की तत्परता और समाज-सेवा में लगन उनकी महत्ता का परिचय देती है। वे घर से ठुकराये गये, लोगों ने उन्हें मारने के लिए यत्न किये, किन्तु राममोहनराय ने अपने मारने और धमकाने वालों के उद्धार का ही बीड़ा उठाया—कितनी उच्च भावना है!

क्या दीन-दुखिया, विधवा और अनपढ़ के दुःख से दुखित होने वाले राममोहनराय को नास्तिक कहना उन पर अन्याय करना न होगा? लोग उन्हें नास्तिक कहकर पुकारते हैं, क्योंकि उन्होंने मन्दिर में घंटे बजाने और शिलाओं के आगे माथा रगड़ने का उपदेश न देकर हाड़-मांस के बने हुए विधवा, अनाथ, अनपढ़ और दुखियों की उन्नति का मार्ग खोला। जो भगवान के बनाये प्राणियों को भगवान के सत्य का उपदेश देता है वही तो आस्तिक होता है न! इस कसौटी पर कसने से राममोहनराय की आस्तिक भावना किसी भी ऋषि-मुनि से कम नहीं सिद्ध होती। उन्होंने भगवान के सत्य, शिव और सुन्दर रूप की माला न फेरकर उसे प्रकट रूप में करके दिखाया। वे महान् थे!

—

राजा राममोहनराय ने सती-प्रथा को बन्द करके भारत का एक बड़ा भारी कलंक धो दिया। उन्होंने अपने जीवनकाल में जिस ब्रह्मसमाज नाम की संस्था की नींव डाली थी, वह आज भी उनके आदर्शो और पद्धतियों का प्रचार कर रही है।

# चन्द्रशेखर वेंकट रमन : १० :



विचार किया जाए तो ज्ञान और विज्ञान ये दो विभिन्न वस्तुएँ हैं ही नहीं। ज्ञान का अभिप्राय है कि मनुष्य सूक्ष्म शक्तियों की खोज करे और विज्ञान का अर्थ है कि स्थूल जगत की छिपी हुई शक्तियों का पता लगाये। स्वभावतः एक के साथ दूसरे का इतना घनिष्ठ सम्बन्ध है कि एक की खोज में निकला हुआ बटोही प्रायः दूसरी शक्ति को मार्ग में अनायास ही पा लेता है। शायद यही कारण था कि हमारे पूर्वज जहाँ आत्म-ज्ञान में पारंगत थे वहां विज्ञान की दौड़ में भी वे किसी से पिछड़े हुए न थे। किन्तु समय के फेर से भारत दुर्दिन-ग्रस्त हुआ।

> उन्नति तथा अवनति प्रकृति का
> नियम एक अखण्ड है।
> चढ़ता प्रथम जो व्योम में गिरता
> वही मार्त्तण्ड है॥

राष्ट्र-कवि की यह वाणी भारत पर भी लागू हुई और उसकी उन्नति का चमकता हुआ सितारा एक बार धुंधले कुहरे में छिप गया। शताब्दियों बाद जब यह कुहरा हटा तो एक नहीं अनेकों सितारे भारत के आकाश में जगमगा उठे। उन सितारों में एक हैं डाक्टर चन्द्रशेखर रमन। वे भारत के उच्चतम वैज्ञानिकों में से एक हैं और संसार के वैज्ञानिक क्षेत्र में बहुत नाम कमा चुके हैं।

'वैज्ञानिक' शब्द सुनते ही लोगों की आँखों के सामने एक ऐसे व्यक्ति का चित्र घूम जाता है जिसकी खोपड़ी के सब बाल उड़

चुके हों, आँखों पर एक सुनहरी चश्मा शोभा पा रहा हो और कोट-पतलून के वेश में वह अपनी अनुसंधानशाला में बैठा अणु-बम्ब जैसे किसी विनाशकारी अस्त्र का आविष्कार करने में जुटा हो।

लेकिन स्मरण रहे कि यह चित्र उन पाश्चात्य वैज्ञानिकों का है जो वैज्ञानिकों की खाल में असुर बनकर घूमते हैं। विज्ञान को सही तरीके से किस प्रकार मानव की उन्नति के लिये बरता जाता है, यह असुरों का दिमाग नहीं सोच सकता। यह काम है देवताओं का और ज्ञानियों का। हमारे डाक्टर रमन इसी देवता कोटि के एक वैज्ञानिक हैं। वे इतने सादे और इतने नम्र हैं कि पूरे तपस्वी जान पड़ते हैं। पहरावा, रहन-सहन और बोल-चाल सबसे सादगी और शान्त स्वभाव का परिचय मिलता है। वे अपना जीवन भारतीय मुनियों के समान विताते हैं और उनका अधिकतर समय विद्वानों की संगति में बीत जाता है। वे एक पुजारी की भाँति विज्ञान की साधना करते हैं, इसलिये उनके हृदय में विज्ञान का इतना प्रकाश हो चुका है कि विज्ञान की कठिन से कठिन गुत्थियाँ सुलझाने में उन्हें कोई कठिनाई प्रतीत नहीं होती। इसी अनोखी प्रतिभा के फलस्वरूप उन्हें वैज्ञानिक क्षेत्र में संसार का सबसे बड़ा पुरस्कार 'नोबल पुरस्कार' मिल चुका है।

प्रश्न हो सकता है कि संसार का इतना बड़ा वैज्ञानिक किसी बड़े बाप का बेटा होगा। यदि बड़े बाप से अभिप्राय किसी धनाढ्य रईस से है तो यह दुर्भाग्य डाक्टर रमन को प्राप्त नहीं था। दुर्भाग्य इस लिये कि यदि महलों में उत्पन्न होकर फूलों की शैय्या पर विश्राम पाते तो वे शायद विज्ञान की साधना न कर पाते। यही तो प्रभु की लीला है कि वह बुद्धि और प्रतिभा साधारण और निर्धन व्यक्तियों के हवाले करता है और कीचड़ में कमल उपजाता है। ठीक इसी तरह डाक्टर रमन ने भी साधारण परिवार में जन्म लेकर यह

सिद्ध कर दिया कि उन्नति का मार्ग केवल धनियों के लिये ही नहीं खुला, अपितु प्रत्येक उद्यमी व्यक्ति इस राह को अपना सकता है।

महान् प्रतिभाशाली विज्ञानवेत्ता डा० चन्द्रशेखर वेंकट रमन का जन्म १७ नवम्बर १८८२ ई० को दक्षिण भारत के त्रिचनापली नामक नगर में हुआ था। इनके पूर्वज तंजौर जिले के अय्यमपेट के निकटवर्ती गाँव के जमींदार थे। ब्राह्मण होते हुए भी वे लोग खेती-किसानी का काम करते थे। वेंकट रमन के पिता श्री चन्द्रशेखर अय्यर पैतृक गाँव को छोड़कर नगर में रहने लगे थे। पैतृक गाँव को छोड़ने के साथ ही उन्होंने पूर्वजों के व्यवसाय को छोड़कर पाश्चात्य शिक्षा को भी अपनाया था। वेंकट रमन अपने पिता के दूसरे पुत्र हैं।

वेंकट रमन की माता श्रीमती पार्वती अम्मल त्रिचनापली के सुप्रसिद्ध शास्त्री परिवार की सुकन्या थीं। यह परिवार अपने संस्कृत के ज्ञान और पांडित्य के लिये दूर-दूर प्रख्यात था। कहा जाता है कि पार्वती अम्मल के पिता अपनी तरुणाई में न्याय-शास्त्र के अध्ययन की उत्कट अभिलापा लेकर त्रिचनापली से सुदूर बंगाल में स्थित, संस्कृत और नैयायिकों के प्रमुख विद्यापीठ, नदिया तक पैदल ही चले गये थे। अस्तु, बालक वेंकट रमन के पिता और नाना में ज्ञान-प्राप्ति की जो उत्कट अभिलापा थी और उसके लिये उन लोगों ने जिस साहस और दृढ़ता का परिचय दिया था, भावी जीवन में वेंकट रमन ने उसका अनुसरण किया।

वेंकट रमन के जन्म के समय उनके पिता एक हाई स्कूल में शिक्षक का काम करते थे और बी० ए० की परीक्षा की तैयारी कर रहे थे। उन्होंने शीघ्र ही भौतिक विज्ञान में बी० ए० की डिग्री प्राप्त कर ली। श्री अय्यर भौतिक-विज्ञान के साथ ही संगीत कला में भी बड़ी अभिरुचि रखते थे और वीणा बजाने में बहुत

सिद्धहस्त थे। अपने अवकाश के समय में वे दक्षिण भारत के सुप्रसिद्ध वीणा बजाने वाले श्री वैद्यनाथ शास्त्री के भी पास बैठा करते थे। इसके फलस्वरूप श्री वेंकट रमन ने भी अपने बाल्यकाल में ही संगीत का अच्छा ज्ञान प्राप्त कर लिया था। वेंकट रमन ने कुशाग्रबुद्धि होने के कारण केवल संगीत-प्रेम का ही पाठ नहीं पढ़ा, अपितु संगीत का वैज्ञानिक अध्ययन प्राप्त करने की भी प्रेरणा प्राप्त की। भविष्य में उन्होंने संगीत और वीणा सम्बन्धी जो गवेषणाएँ कीं, उनका अधिकाँश श्रेय वाल्यकाल में अंकुरित होने वाले इस संगीत-प्रेम ही को दिया जा सकता है। इतना ही नहीं, वेंकट रमन की वर्तमान ख्याति का वहुत कुछ श्रेय वाल्यकाल में पिता से प्राप्त शिक्षा को प्राप्त है।

वास्तव में वेंकट रमन अपने वाल्यकाल ही से 'होनहार बिरवान के होत चीकने पात' वाली कहावत चरितार्थ करते थे। अल्पायु में ही उनमें असाधारण प्रतिभा के लक्षण दृष्टिगोचर होने लगे थे। वे जन्म जात वैज्ञानिक थे और उनकी रुचि विज्ञान की ओर वहुत थी। विज्ञान के ग्रंथ पढ़ने में वे इतने लीन रहते थे कि अपने स्वास्थ्य तक की चिन्ता न रहती थी। हाई स्कूल कक्षाओं में पहुँचने तक वालक रमन ने भौतिक-विज्ञान के कई महत्वपूर्ण ग्रंथों को समाप्त कर डाला। केवल वारह वर्ष की आयु में ही उन्होंने मैट्रिक परीक्षा वड़े सम्मान के साथ उत्तीर्ण कर ली। जव तरुण रमन एफ० ए० की परीक्षा पास करने के वाद आगे की कक्षाओं में अध्ययन करने के लिए कालेज में पहुँचे तो कालेज के सभी प्रोफेसरों का ध्यान उन्होंने अपनी ओर आकर्षित किया। प्रोफेसर लोग वेंकट रमन के परिपक्व ज्ञान को देखकर आश्चर्य चकित हो गये और यह वात वास्तव में थी भी आश्चर्य की। जिस वालक की आयु और कद को देखकर कोई उनको वी० ए० का छात्र होने का अनुमान भी न कर

सकता हो, वह दूसरे सब छात्रों से बहुत बढ़-चढ़कर सिद्ध हो और असाधारण प्रतिभा का परिचय दे, उसे देखकर सबका विस्मयमुग्ध हो जाना स्वाभाविक ही है। जिस दिन वे पहले-पहल कालेज गये, उनको देखकर प्रोफेसरों को बड़ा विस्मय हुआ। वेंकट रमन इतने छोटे, दुबले-पतले और नाटे थे कि उनके यह बतलाने पर भी कि वे बी० ए० के छात्र हैं, साधारणतया किसी को विश्वास न होता था।

वेंकट रमन के घर वालों की यह हार्दिक इच्छा थी कि वे किसी सरकारी विभाग में उच्च पदस्थ अधिकारी बनें। परिवार का कोई और सदस्य सरकारी नौकरी में था भी नहीं और वेंकट रमन इसके लिए सबसे उपयुक्त समझे गये। सब सम्बन्धियों और शुभचिन्तकों ने वकट रमन को इतिहास लेकर बी० ए० पास करने का परामर्श दिया, ताकि आगे चलकर उन्हें प्रतियोगिता-परीक्षा पास करने में सुभीता रहे। परन्तु वेंकट रमन इसके लिए तत्पर न हुए। वे निःशंक हो बोले कि 'मैं तो उसी विषय का अध्ययन करूँगा जो मुझे अधिक प्रिय है।' उन्होंने इतिहास के स्थान पर विज्ञान का ही अध्ययन जारी रखा। विज्ञान विषय का अच्छा ज्ञान प्राप्त करने के लिए उन्होंने कालेज पुस्तकालय की भौतिक-विज्ञान सम्बन्धी प्रायः सभी प्रामाणिक पुस्तकें पढ़ डालीं। वे इन पुस्तकों में जिन प्रयोगों का हाल पढ़ते थे, उन्हें प्रयोगशाला में स्वयं भी करके देखने का प्रयत्न करते। भौतिक-विज्ञान के साथ ही साथ वे गणित और यन्त्र-विज्ञान का भी अध्ययन करते रहते। आगे चलकर इससे उनको भौतिक विज्ञान सम्बन्धी सन्धान-कार्य में बड़ी सहायता मिली। बी० ए० पास करते समय सारे विश्वविद्यालय में वे अकेले विद्यार्थी थे जो प्रथम श्रेणी में उत्तीर्ण हुए थे। इस उपलक्ष्य में उन्हें विश्वविद्यालय की ओर से कई पारितोषिक और पदक प्रदान किये गये। इसके बाद एम० ए० की

तैयारी करते हुए ही उनके दो लेख लन्दन से प्रकाशित होने वाली प्रतिष्ठित वैज्ञानिक पत्रिकाओं में प्रकाशित हो चुके थे।

जनवरी १९०७ में वेंकट रमन एम० ए० की परीक्षा में सम्मिलित हुए और उसे अद्वितीय सम्मान के साथ पास किया। सारे विश्वविद्यालय में भौतिक विज्ञान में अपने समकालीन छात्रों ही से नहीं, अपितु अपने पूर्व छात्रों से भी कहीं अधिक नम्बर पाकर उन्होंने यूनिवर्सिटी का रिकार्ड तोड़ दिया। वे विश्वविद्यालय में केवल प्रथम ही नहीं आये, अपितु प्रथम श्रेणी में भी थे और भौतिक-विज्ञान लेकर प्रथम श्रेणी में आने वाले मद्रास विश्वविद्यालय में सर्वप्रथम छात्र थे। कालेज जीवन में श्री रमन ने जिस असाधारण प्रतिभा का परिचय दिया वह उनके भावी उज्ज्वल जीवन की एक झलक मात्र थी।

उस समय एम० ए० एक बहुत बड़ी उपाधि मानी जाती थी, किन्तु रमन ने इतने पर ही बस न की। वे आगे पढ़ने के लिये विलायत जाना चाहते थे और सरकार ने रमन सरीखे प्रतिभाशाली विद्यार्थी को छात्रवृत्ति भी देना स्वीकार लिया। किन्तु वैद्यों ने उन्हें समुद्र-यात्रा का परामर्श न दिया। लोकोक्ति प्रसिद्ध है कि उद्यमी व्यक्ति कठिन मार्ग से ही राह निकालते हैं। रमन ने जब देखा कि बिना पैसे के आगे विज्ञान का स्वाध्याय और वैज्ञानिक परीक्षण नहीं किये जा सकते तो उन्होंने अर्थ-विभाग की एक परीक्षा दे डाली। परीक्षा के सभी विषय उनके लिये अपरिचित और नवीन थे, किन्तु उनकी प्रखर-प्रतिभा के सामने सब इतने सरल बन गये कि रमन उस परीक्षा में भी प्रथम आये और सहायक अकाउँटेंट-जनरल के पद पर नियुक्त हो गये।

श्री रमन की मनचाही वस्तु उनके हाथ लग गई। वे अपनी नौकरी भी निभाते और विज्ञान-साधना भी करते। अब तक तो

जीवन-क्षेत्र में वे अकेले ही थे, किन्तु अब शीघ्र ही एक सुयोग्य पत्नी ने श्री रमन के जीवन में पदार्पण किया। गृहस्थ के सरस जीवन ने श्री रमन की कुमारावस्था का स्थान तो ले लिया फिर भी उनका विद्या-प्रेम पहिले की तरह उत्तरोत्तर बढ़ता ही गया। विवाह से पहिले भी उनके कई लेख इंग्लैंड की प्रमुख वैज्ञानिक पत्रिकाओं में छप चुके थे, किन्तु विवाह के उपरान्त वे आविष्कार की ओर झुक पड़े। एक ओर तो आप कलकत्ता की 'भारतीय विज्ञान परिषद्' के सदस्य बन गये और दूसरी ओर वहीं के 'साइंस कालेज' के आचार्य बनने के आशय से उन्होंने सरकारी पद से त्याग-पत्र दे दिया। यह उनके जीवन का स्वर्ण-काल था। शायद वे चिरकाल से इसी प्रतीक्षा में थे कि कब वे तन, मन और धन से विज्ञान की आराधना करने का अवसर पाएँगे। चिर-अभिलषित अवसर को पाकर श्री रमन ने विज्ञान की दिशा में अभूतपूर्व आविष्कार कर दिखाये।

उनकी पहली सबसे महत्वपूर्ण खोज वाद्य-यंत्रों से सम्बन्धित है। उन्होंने वीणा, तानपूरा, मृदंग आदि भारतीय वाद्य-यंत्रों और वायोलिन, पियानो आदि विदेशी वाद्य-यंत्रों की आवाज़ के विषय में बहुत-सी नई खोजें कर दिखाईं। इसी प्रकार संगीत की गूंज, और ध्वनि आदि के विषय में कई नई बातें खोजकर संगीत के अध्ययन के लिये कई नये यंत्र भी बनाये। शब्द-विज्ञान विषयक इन खोजों के कारण डा० रमन का नाम संसार के बड़े वैज्ञानिकों में गिना जाने लगा।

लगे हाथ डाक्टर रमन ने इन्द्रधनुष के रंगों तथा आकाश के रंगों के विषय में बहुत ही महत्वपूर्ण खोज की। समुद्र का नीला रंग, प्रकाश की किरणें, एक्सरे, चुम्बक आदि कोई भी विषय श्री रमन से अछूता न रहा। इन सब विषयों पर उन्होंने प्रमाणिक और मौलिक

तैयारी करते हुए ही उनके दो लेख लन्दन से प्रकाशित होने वाली प्रतिष्ठित वैज्ञानिक पत्रिकाओं में प्रकाशित हो चुके थे।

जनवरी १९०७ में वेंकट रमन एम० ए० की परीक्षा में सम्मिलित हुए और उसे अद्वितीय सम्मान के साथ पास किया। सारे विश्वविद्यालय में भौतिक विज्ञान में अपने समकालीन छात्रों ही से नहीं, अपितु अपने पूर्व छात्रों से भी कहीं अधिक नम्बर पाकर उन्होंने यूनिवर्सिटी का रिकार्ड तोड़ दिया। वे विश्वविद्यालय में केवल प्रथम ही नहीं आये, अपितु प्रथम श्रेणी में भी थे और भौतिक-विज्ञान लेकर प्रथम श्रेणी में आने वाले मद्रास विश्वविद्यालय में सर्वप्रथम छात्र थे। कालेज जीवन में श्री रमन ने जिस असाधारण प्रतिभा का परिचय दिया वह उनके भावी उज्ज्वल जीवन की एक झलक मात्र थी।

उस समय एम० ए० एक बहुत बड़ी उपाधि मानी जाती थी, किन्तु रमन ने इतने पर ही बस न की। वे आगे पढ़ने के लिये विलायत जाना चाहते थे और सरकार ने रमन सरीखे प्रतिभाशाली विद्यार्थी को छात्रवृत्ति भी देना स्वीकार लिया। किन्तु वैद्यों ने उन्हें समुद्र-यात्रा का परामर्श न दिया। लोकोक्ति प्रसिद्ध है कि उद्यमी व्यक्ति कठिन मार्ग से ही राह निकालते हैं। रमन ने जब देखा कि बिना पैसे के आगे विज्ञान का स्वाध्याय और वैज्ञानिक परीक्षण नहीं किये जा सकते तो उन्होंने अर्थ-विभाग की एक परीक्षा दे डाली। परीक्षा के सभी विषय उनके लिये अपरिचित और नवीन थे, किन्तु उनकी प्रखर-प्रतिभा के सामने सब इतने सरल बन गये कि रमन उस परीक्षा में भी प्रथम आये और सहायक अकाउंटेंट-जनरल के पद पर नियुक्त हो गये।

श्री रमन की मनचाही वस्तु उनके हाथ लग गई। वे अपनी नौकरी भी निभाते और विज्ञान-साधना भी करते। अब तक तो

जीवन-क्षेत्र में वे अकेले ही थे, किन्तु अव शीघ्र ही एक सुयोग्य पत्नी ने श्री रमन के जीवन में पदार्पण किया। गृहस्थ के सरस जीवन ने श्री रमन की कुमारावस्था का स्थान तो ले लिया फिर भी उनका विद्या-प्रेम पहिले की तरह उत्तरोत्तर वढ़ता ही गया। विवाह से पहिले भी उनके कई लेख इंग्लैंड की प्रमुख वैज्ञानिक पत्रिकाओं में छप चुके थे, किन्तु विवाह के उपरान्त वे आविष्कार की ओर झुक पड़े। एक ओर तो आप कलकत्ता की 'भारतीय विज्ञान परिषद्' के सदस्य वन गये और दूसरी ओर वहीं के 'साइंस कालेज' के आचार्य वनने के आशय से उन्होंने सरकारी पद से त्याग-पत्र दे दिया। यह उनके जीवन का स्वर्ण-काल था। शायद वे चिरकाल से इसी प्रतीक्षा में थे कि कब वे तन, मन और धन से विज्ञान की आराधना करने का अवसर पाएँगे। चिर-अभिलपित अवसर को पाकर श्री रमन ने विज्ञान की दिशा में अभूतपूर्व आविष्कार कर दिखाये।

उनकी पहली सवसे महत्वपूर्ण खोज वाद्य-यंत्रों से सम्वन्धित है। उन्होंने वीणा, तानपूरा, मृदंग आदि भारतीय वाद्य-यंत्रों और वायोलिन, पियानो आदि विदेशी वाद्य-यंत्रों की आवाज़ के विषय में वहुत-सी नई खोजें कर दिखाई। इसी प्रकार संगीत की गूँज, और ध्वनि आदि के विषय में कई नई वातें खोजकर संगीत के अध्ययन के लिये कई नये यंत्र भी वनाये। शब्द-विज्ञान विषयक इन खोजों के कारण डा० रमन का नाम संसार के वड़े वैज्ञानिकों में गिना जाने लगा।

लगे हाथ डाक्टर रमन ने इन्द्रधनुष के रंगों तथा आकाश के रंगों के विषय में वहुत ही महत्वपूर्ण खोज की। समुद्र का नीला रंग, प्रकाश की किरणें, एक्सरे, चुम्वक आदि कोई भी विषय श्री रमन से अछूता न रहा। इन सव विषयों पर उन्होंने प्रमाणिक और मौलिक

खोजें कीं। उनके सभी आविष्कारों की प्रशंसा देशी और विदेशी वैज्ञानिकों ने मुक्तकण्ठ से की। किन्तु डाक्टर रमन का सर्वश्रेष्ठ वैज्ञानिक कार्य 'रमन-प्रभाव' की खोज है। इसकी गणना संसार के कुछ उत्कृष्ट वैज्ञानिक अनुसन्धानों में की जाती है। रमन महोदय के इस कार्य को संसार भर के वैज्ञानिक बड़ी प्रतिष्टा की दृष्टि से देखते हैं। वैज्ञानिक अनुसन्धानों में एक प्रख्यात् ब्रिटिश आलोचक के शब्दों में 'रमन-प्रभाव' से अन्वेपण का मार्ग उतना ही प्रशस्त हो गया है जितना कि 'एक्स-किरणों' के आविष्कार तथा रेडियो-एक्टिविटी सम्बन्धी प्रारम्भिक कार्यों से हुआ था। गणित-शास्त्रियों, भौतिक-विज्ञान विशारदों तथा रासायनिकों, इन तीनों ही श्रेणियों के वैज्ञानिकों ने डाक्टर रमन के इस महत्त्वपूर्ण कार्य का हार्दिक स्वागत किया। इस अन्वेपण के उपलक्ष्य में उन्हें संसार-प्रसिद्ध 'नोवेल पुरस्कार' प्राप्त हो चुका है। 'रमन प्रभाव' क्या है, इसका विशद वर्णन तो अनेक पृष्ठ भी नहीं कर सकते, फिर भी इतना जान लेना पर्याप्त है कि सूर्य के प्रकाश अथवा अन्य साधारण श्वेत प्रकाश में कई रंगों की किरणों को साधारण काँच में से गुजार कर पृथक् किया जा सकता है। श्री रमन ने अपने परीक्षणों द्वारा यह सिद्ध कर दिखाया है कि प्रकाश का जो रंग हमें साधा-रणतया दीखता है उसे 'परीक्षेपण' नामक एक वैज्ञानिक क्रिया द्वारा वदला भी जा सकता है। उनके इस अनुसंधान के आधार पर आकाश और अन्यान्य नक्षत्रों के विपय में कई महत्वपूर्ण खोजें होने की सम्भावना है। वैज्ञानिकों के लिये अनुसंधान का एक नवीन क्षेत्र खुल गया है।

इन आविष्कारों तथा इनसे पूर्व की गई वैज्ञानिक सेवाओं के आधार पर भारत के और विदेशों के अनेकों विश्वविद्यालयों ने

डाक्टर रमन को विविध उपाधियां दीं और उन्हें कई वैज्ञानिक परिषदों का सम्मानित सदस्य बनाया।

श्री रमन ने स्वयं अनुसंधान करने और अपने विद्यार्थियों को मौलिक अनुसंधान करने को प्रेरित करने के अतिरिक्त विज्ञान की और भी बहुमूल्य सेवाएँ कीं। वे कई वर्षों तक भारत की औद्योगिक उन्नति के विषय में अनेक महत्वपूर्ण अनुसंधान करते रहे। औद्योगिक अनुसंधानों का श्रीगणेश उन्होंने कलकत्ता के साइंस एसोसियेशन' की प्रयोगशाला में किया। वे अनुसंधान केवल सैद्धांतिक ही नहीं, अपितु व्यावहारिक महत्व के भी सिद्ध हुए ह।

वे विज्ञान के अतिरिक्त इतिहास, राजनीति, अर्थशास्त्र तथा समाजशास्त्र के भी पंडित हैं। भारत की कई भाषाओं के साथ ही वे योरुप की भी कई भाषाओं में प्रवेश रखते हैं। उनके समान उनकी पत्नी भी भारत की ८-१० भापाओं को जानती हैं और वीणा बजाने में विशेप पटु हैं।

श्री वेंकट रमन ने कई बार विदेशों की यात्रा की। लगभग सभी सभ्य देशों ने उन्हें निमंत्रण देकर, अपने यहाँ बुलाकर उनका आदर-सत्कार किया। उन्होंने संसार की बड़ी-बड़ी वैज्ञानिक संस्थाओं के सम्मेलनों में भाग लिया। अब वे विश्व-प्रसिद्ध वैज्ञानिक के रूप में भारत के गौरव को बढ़ा रहे हैं।

आजकल श्री रमन बंगलौर की प्रसिद्ध संस्था 'इण्डियन इंस्टिच्यूट आव साइन्स' के अध्यक्ष ह और अनुसंधान का काम कर रहे हैं।

# जगदीशचन्द्र वसु : ११ :



आधुनिक समय में जिन कतिपय प्रतिभाशाली भारतीय महा-पुरुषों ने विश्व के ज्ञान-भंडार को अपनी प्रतिभा से समृद्धिशाली बनाया है, विज्ञानाचार्य सर जगदीशचन्द्र वसु उन्हीं में से एक थे। जिन महापुरुषों ने अपनी अलौकिक प्रतिभा से प्रकृति के रहस्यों का उद्‌घाटन किया और नये-नये वैज्ञानिक आविष्कारों द्वारा संसार को आश्चर्य-चकित कर दिया है, जिन्होंने संसार में नवीन प्रकाश की ज्योति फैलाई है, नये ज्ञान को जन्म दिया है और जिनके कार्यों से प्रेरणा पाकर विज्ञान-संसार में एक सर्वथा नवीन युग का प्रादुर्भाव हुआ है, सर जगदीशचन्द्र वसु उन्हीं थोड़े से महापुरुषों में थे। वसु महोदय उन इने-गिने भारतीयों में से थे, जिन्होंने अपने कार्यों से सभ्य संसार की दृष्टि में भारत का मस्तक उन्नत किया है। वास्तव में अपनी वैज्ञानिक सफलताओं से अन्तर्राष्ट्रीय ख्याति प्राप्त करने वाले वे प्रथम भारतीय थे। वसु महोदय ने जीवन के रहस्य का उद्‌घाटन करके प्राचीन भारतीय ऋषि-मुनियों के सिद्धान्तों को आधुनिक, वैज्ञानिक रीतियों से प्रत्यक्ष सिद्ध करके विज्ञान के संसार में एक सर्वथा नवीन क्रांति उत्पन्न करदी थी। उन्होंने अपने आविष्कारों द्वारा भारत की आध्यात्मिकता और पश्चिम की भौतिकता का समन्वय किया था और अपने वैज्ञानिक अनुसंधानों द्वारा भारत की सहस्रों वर्ष पुरानी संस्कृति को पुनः पल्लवित किया था।

सर जगदीशचन्द्र वसु का जन्म ३० नवम्बर १८५८ ई० को

बंगाल में ढाका जिले के विक्रमपुर कस्बे के एक बंगाली परिवार में हुआ था। उनके परिवार में अनेक प्रतिष्ठित व्यक्ति हो चुके थे। उनके पिता बाबू भगवानचन्द्र वसु डिप्टी कलेक्टर थे। उन दिनों भारतीयों के लिए डिप्टी कलेक्टरी ही सब से बड़ा पद समझा जाता था। इतने उच्च सरकारी पद पर होते हुए भी उन्होंने बालक जगदीश को अंग्रेजी स्कूल में न भेजकर देहाती पाठशाला में ही भेजना उचित समझा। बालक जगदीश को ग्रामीण पाठशाला में भेजने का मुख्य उद्देश्य उन्हें मातृभाषा की शिक्षा देना और उसके प्रति प्रेम उत्पन्न करना था। पाठशाला की प्रारम्भिक शिक्षा समाप्त करने के बाद वे कलकत्ता के सेंट जेवियर स्कूल में बी० ए० तक पढ़े। यहाँ पढ़ते हुए उनकी अभिरुचि भौतिक विज्ञान में बहुत हो गई।

वे आगे पढ़ने के लिए विलायत जाना चाहते थे और संयोगवश उन दिनों उनके पिता के पास पर्याप्त पूंजी न थी; अतः माता ने अपने सारे आभूषण बेचकर भी जगदीशचन्द्र वसु को इंग्लैंड भेजा। भारत में उत्तीर्ण की हुई बी० ए० परीक्षा के बाद उन्हें इंग्लैंड की बी० ए० परीक्षा अनिवार्य रूप से पास करनी पड़ी। इसमें अच्छा स्थान प्राप्त करने के उपलक्ष्य में उन्हें प्रकृति-विज्ञान का विशेष अध्ययन करने के लिए एक छात्रवृत्ति भी दी गई। उन्होंने शीघ्र ही बी० एस० सी० परीक्षा भी पास करली! इसी समय में उन्होंने उस समय के प्रसिद्ध वैज्ञानिकों के अधिक-से-अधिक सम्पर्क में आने की चेष्टा की और उनकी कार्य-प्रणाली का भी सूक्ष्म निरीक्षण किया। वास्तव में उस समय किसी को यह पता भी न था कि यही विद्यार्थी जगदीश आगे चलकर विज्ञान के प्रकाश से संसार को चकित कर देगा।

इंग्लैंड से, अपनी शिक्षा समाप्त करने के उपरान्त जब वे स्वदेश लौटे तो उनकी आयु २५ वर्ष की थी। विलायत से विदा

होते समय वहाँ के एक प्रसिद्ध प्रोफेसर ने उन्हें भारत के तत्कालीन वाइसराय के नाम एक परिचय-पत्र भी दिया था। अतएव भारत आने के कुछ ही दिनों बाद वे प्रेजीडेंसी कालिज में भौतिक विज्ञान के प्रोफेसर नियुक्त कर दिए गए।

विलायत से लौटते ही श्री वसु कलकत्ता के एक कालेज में प्रोफेसर नियुक्त हुए। उन दिनों भारत में अंग्रेजों का शासन था, इसलिए सरकार अंग्रेजों का अधिक सम्मान करती थी और उन्हें भारतीय कर्मचारियों की अपेक्षा तिगुना-चौगुना वेतन देती थी। सरकार का यह भेदभाव श्री वसु को बहुत अनुचित प्रतीत हुआ। इसके विरोधस्वरूप उन्होंने तीन वर्ष तक कालेज से वेतन न लिया। अन्त में उनके अथक और श्रेष्ठ कार्यों से प्रभावित होकर कालेज के अधिकारियों ने पिछले तीन वर्षों का वेतन यूरोपियनों के समान ही दे दिया।

उन दिनों विद्युत-तरंगों के विषय में संसार के कोने-कोने में अन्वेषण हो रहे थे। श्री जगदीश बाबू भी विद्युत्-तरंगों पर परीक्षण करने में जुट गए। कठिनाई यह थी कि कालेज में अच्छी प्रयोगशाला न थी और उनके पास इतना धन न था कि वे निजी प्रयोगशाला बना सकते, फिर भी उन्होंने अपने व्यय से घर पर ही एक प्रयोगशाला बना ली। वसु जी ने अपने परीक्षणों के परिणामस्वरूप विद्युत् तरंगों के विषय में कई मौलिक लेख लिखकर इंग्लैंड की पत्रिकाओं में भेजे। उन पत्रिकाओं ने न केवल उन्हें छाप ही दिया, अपितु श्री वसु के काम की मुक्तकंठ से प्रशंसा भी की। उन दिनों भारतीयों को विज्ञान-क्षेत्र से बिल्कुल अनभिज्ञ तथा इसके अयोग्य समझा जाता था। श्री वसु के अन्वेषणों ने संसार की आँखें खोल दीं और उनकी गिनती विश्व के विख्यात वैज्ञानिकों में होने लगी। विद्युत् तरंगों के विषय में अनुसंधान करते समय उन्होंने विद्युत् चुम्बकीय तरंगें उन्नत

करने वाला एक सर्वथा नवीन प्रकार का यंत्र तैयार किया। इन तरंगों का विधिवत् अध्ययन करते समय वसु महोदय ने इनके द्वारा बिना तार के दूर-दूर संदेश भेजने में भी सफलता प्राप्त की। उन दिनों जगदीश चन्द्र कलकत्ते में रहा करते थे और उनके घर पर आने-जाने वाले व्यक्ति प्रायः उन्हें बिना तार के बिजली की घंटियाँ बजाकर सन्देशों का आदान-प्रदान करते हुए पाते थे।

जब वसु महोदय इन यंत्रों को लेकर १८९५ ई० में इंग्लैंड गये और वहाँ के वैज्ञानिकों के सामने अपने प्रयोगों का प्रदर्शन किया तो इन यंत्रों को व्यावसायिक रूप देने तथा उन्हें व्यवहारिक रूप में काम में लाने की बात वहाँ के चतुर वैज्ञानिकों की दृष्टि से छिपी न रह सकी। वहाँ के बड़े-बड़े विज्ञान-विशारद वसु महोदय के स्वनिर्मित नवीन यंत्रों, उपकरणों एवं उनके द्वारा किये जाने वाले प्रयोगों के प्रदर्शन को देखकर आश्चर्यचकित हो गये थे। यह जानकर कि आचार्य वसु ने वे सब यंत्र अपनी अत्यन्त साधारण-सी प्रयोगशाला में तैयार किये हैं, उन सब का आश्चर्य और भी बढ़ गया।

बेतार की तरंगों के विषय में अन्वेषण करते हुए वसु महोदय को अनुभव हुआ कि धातुओं के परमाणुओं पर अधिक दबाव पड़ने पर उनमें थकावट आ जाती है और उन्हें विश्राम देने पर वह थकावट दूर भी हो जाती है। इस अनुभव ने उन्हें पदार्थों का सूक्ष्म निरीक्षण करने और इस थकान के विषय में खोज करने की ओर प्रेरित किया। बहुत छानबीन करने के बाद वे इस निष्कर्ष पर पहुँचे कि सभी पदार्थों में एक ही जीवन प्रवाहित हो रहा है। इस विषय में उन्होंने अनेक प्रयोग किये और सिद्ध किया कि चेतन प्राणियों की तरह धातु आदि जड़ पदार्थ भी थकते हैं, नशे से मस्त होते हैं और विष-प्रयोग से मर जाते हैं। अन्त में यह भी सिद्ध किया कि

संसार के सभी पदार्थ चेतन हैं। अचेतन में भी सुप्त जीवन है। उन्होंने पेड़-पौधों में जीवन तो कई प्रमाणों से सिद्ध किया। वे भी मनुष्यों की तरह सुखी और दुःखी होते हैं। उन पर भी सर्दी और गर्मी का प्रभाव पड़ता है। उन्हें भी हमारी तरह भूख और प्यास लगती है। वे भी खाते, पीते, सोते, काम करते और मर जाते हैं। इस विषय में उन्होंने 'उद्भिजों' पर इतनी परीक्षाएं कीं कि शरीर-विज्ञान की एक पृथक् शाखा ही स्थापित हो गई। उन्होंने अपने अनुसंधानों को एक पुस्तक के रूप में प्रकाशित किया।

इस विवरण के प्रकाशित होते ही विदेशों में भी जगदीशचन्द्र वसु की चर्चा होने लगी। इंगलैंड के वैज्ञानिक इस ओर विशेष रूप से आकृष्ट हुए और इन्हें 'रायल सोसाइटी' में अपने नवीन अनुसंधानों पर भाषण देने के लिए इंग्लैंड आमंत्रित किया। रायल-सोसाइटी द्वारा भाषण देने के लिए बुलाया जाना यथेष्ट गौरव और सम्मान की बात समझी जाती है। वह गौरव श्री वसु को तीन बार मिला। इंग्लैंड में सत्र से पूर्व उन्होंने अपना भाषण विद्युत्-तरंगों पर दिया। रायल सोसाइटी के सदस्यों ने इसकी भूरि-भूरि प्रशंसा की। दूसरे भाषण में उन्होंने वनस्पतियों के जीवन के विषय में विशद प्रकाश डाला। वैज्ञानिक क्षेत्र में इस विषय पर बड़ी उत्सुकता प्रकट की गई और श्री वसु के दूसरे भाषण का हार्दिक स्वागत किया गया। परन्तु जिन तथ्यों को इंग्लैंड के वयोवृद्ध वैज्ञानिक वर्षों तक वनस्पतियों के सम्बन्ध में अनुसंधान करके भी ज्ञात न कर पाये थे, उन्हें एक भारतीय युवक वैज्ञानिक ज्ञात कर सकेगा, इस पर उनमें से बहुतों को विश्वास तक न हुआ। साथ ही वसु जी के नवीन अनुसंधानों के आधार पर उस समय की प्रचलित कई वैज्ञानिक धारणाएं खण्डित हो जाती थीं। अतः इंग्लैंड के वैज्ञानिकों ने श्री

बसु के मत का शीघ्र विरोध किया।

बसु जी से ईर्ष्या के कारण वहाँ के प्रमुख वैज्ञानिकों ने इनकी खोज के परिणामों को मौलिक मानने से भी इन्कार कर दिया और इसीलिये वह प्रकाशित न हो सके। श्री वसु इस विरोध से तनिक भी न घबराये। उन्होंने इंग्लैंड के कई निष्पक्ष वैज्ञानिकों से अनुरोध किया कि वे सत्य बात की जाँच करें। जाँच की गई और श्री बसु के परीक्षण मौलिक और निजी प्रमाणित हुए।

विदेशों में आचार्य बसु की ख्याति बढ़ते देख भारत सरकार ने भी उनकी विद्वत्ता से मुग्ध होकर उन्हें पेरिस की विज्ञान-कांग्रेस में सम्मिलित होने लिये भारत की ओर से प्रतिनिधि के रूप में भेजा। इस यात्रा से उनकी ख्याति बहुत बढ़ गई और वे विदेशों में 'पूरब के जादूगर' के नाम से प्रख्यात हो गये। जर्मनी के वैज्ञानिक तो उनकी प्रतिभा पर इतने मुग्ध हो गये थे कि वे एक सम्पूर्ण विश्व-विद्यालय ही उन्हें सौंपने को तैयार हो गये थे। कई मित्रों ने बसु जी को जर्मनी का यह आग्रह स्वीकार कर लेने का परामर्श भी दिया, किन्तु वे स्वदेश को छोड़कर किसी विदेशी विश्वविद्यालय में काम करने के लिये किसी भी शर्त पर राजी न हुए। उन्होंने स्पष्ट कह दिया कि मेरा कार्यक्षेत्र भारत ही रहेगा और मैं स्वदेश के उसी विद्यालय में काम करता रहूँगा, जिसमें मैंने उस समय प्रवेश किया था जब मुझे कोई जानता तक न था। इस विश्व-यात्रा में श्री बसु ने इंग्लैंड, अमेरिका, फ्रांस और राष्ट्र-संघ के विशेष निमंत्रणों पर वहाँ-वहाँ जाकर अपनी खोज के परिणाम प्रकट किये। सभी स्थानों में स्वागत धूमधाम से किया गया। इन यात्राओं के अवसरों पर विभिन्न वैज्ञानिक संस्थाओं ने उन्हें अपना सम्माननीय सदस्य मनोनीत करके अपने आपको गौरवान्वित समझा।

संसार के सभी पदार्थ चेतन हैं। अचेतन में भी सुप्त जीवन है। उन्होंने पेड़-पौधों में जीवन तो कई प्रमाणों से सिद्ध किया। वे भी मनुष्यों की तरह सुखी और दुःखी होते हैं। उन पर भी सर्दी और गर्मी का प्रभाव पड़ता है। उन्हें भी हमारी तरह भूख और प्यास लगती है। वे भी खाते, पीते, सोते, काम करते और मर जाते हैं। इस विषय में उन्होंने 'उद्भिजों'पर इतनी परीक्षाएं कीं कि शरीर-विज्ञान की एक पृथक् शाखा ही स्थापित हो गई। उन्होंने अपने अनुसंधानों को एक पुस्तक के रूप में प्रकाशित किया।

इस विवरण के प्रकाशित होते ही विदेशों में भी जगदीशचन्द्र वसु की चर्चा होने लगी। इंगलैंड के वैज्ञानिक इस ओर विशेष रूप से आकृष्ट हुए और इन्हें 'रायल सोसाइटी' में अपने नवीन अनुसंधानों पर भाषण देने के लिए इंग्लैंड आमंत्रित किया। रायल-सोसाइटी द्वारा भाषण देने के लिए बुलाया जाना यथेष्ट गौरव और सम्मान की बात समझी जाती है। वह गौरव श्री वसु को तीन बार मिला। इंग्लैंड में सब से पूर्व उन्होंने अपना भाषण विद्युत्-तरंगों पर दिया। रायल सोसाइटी के सदस्यों ने इसकी भूरि-भूरि प्रशंसा की। दूसरे भाषण में उन्होंने वनस्पतियों के जीवन के विषय में विशद प्रकाश डाला। वैज्ञानिक क्षेत्र में इस विषय पर बड़ी उत्सुकता प्रकट की गई और श्री वसु के दूसरे भाषण का हार्दिक स्वागत किया गया। परन्तु जिन तथ्यों को इंग्लैंड के वयोवृद्ध वैज्ञानिक वर्षों तक वनस्पतियों के सम्बन्ध में अनुसंधान करके भी ज्ञात न कर पाये थे, उन्हें एक भारतीय युवक वैज्ञानिक ज्ञात कर सकेगा, इस पर उनमें से बहुतों को विश्वास तक न हुआ। साथ ही वसु जी के नवीन अनुसंधानों के आधार पर उस समय की प्रचलित कई वैज्ञानिक धारणाएँ खण्डित हो जाती थीं। अतः इंग्लैंड के वैज्ञानिकों ने श्री

वसु के मत का शीघ्र विरोध किया।

वसु जी से ईर्ष्या के कारण वहाँ के प्रमुख वैज्ञानिकों ने इनकी खोज के परिणामों को मौलिक मानने से भी इन्कार कर दिया और इसीलिये वह प्रकाशित न हो सके। श्री वसु इस विरोध से तनिक भी न घबराये। उन्होंने इंग्लैंड के कई निष्पक्ष वैज्ञानिकों से अनुरोध किया कि वे सत्य बात की जाँच करें। जाँच की गई और श्री वसु के परीक्षण मौलिक और निजी प्रमाणित हुए।

विदेशों में आचार्य वसु की ख्याति बढ़ते देख भारत सरकार ने भी उनकी विद्वत्ता से मुग्ध होकर उन्हें पेरिस की विज्ञान-काँग्रेस में सम्मिलित होने लिये भारत की ओर से प्रतिनिधि के रूप में भेजा। इस यात्रा से उनकी ख्याति-बहुत बढ़ गई और वे विदेशों में 'पूरब के जादूगर' के नाम से प्रख्यात हो गये। जर्मनी के वैज्ञानिक तो उनकी प्रतिभा पर इतने मुग्ध हो गये थे कि वे एक सम्पूर्ण विश्व-विद्यालय ही उन्हें सौंपने को तैयार हो गये थे। कई मित्रों नें वसु जी को जर्मनी का यह आग्रह स्वीकार कर लेनें का परामर्श भी दिया, किन्तु वे स्वदेश को छोड़कर किसी विदेशी विश्वविद्यालय में काम करने के लिये किसी भी शर्त पर राजी न हुए। उन्होंने स्पष्ट कह दिया कि मेरा कार्यक्षेत्र भारत ही रहेगा और मैं स्वदेश के उसी विद्यालय में काम करता रहूँगा, जिसमें मैंने उस समय प्रवेश किया था जब मुझे कोई जानता तक न था। इस विश्व-यात्रा में श्री वसु ने इंग्लैंड, अमेरिका, फ्रांस और राष्ट्र-संघ के विशेष निमंत्रणों पर वहाँ-वहाँ जाकर अपनी खोज के परिणाम प्रकट किये। सभी स्थानों में स्वागत धूमधाम से किया गया। इन यात्राओं के अवसरों पर विभिन्न वैज्ञानिक संस्थाओं ने उन्हें अपना सम्माननीय सदस्य मनोनीत करके अपने आपको गौरवान्वित समझा।

सर जगदीशचन्द्र वसु के कोई सन्तान न थी। परन्तु उनक सम्मान करनेवाले शिष्यों की संख्या काफी बड़ी थी। इन शिष्य में विश्वविख्यात वैज्ञानिक प्रोफेसर मेघनाद साहा जैसे सज्जन भी हैं श्री वसु जी एक महान् वैज्ञानिक होने के साथ-साथ और भी अनेक असाधारण गुणों के स्वामी थे। वे ज्ञानोपार्जन और त्याग के ज्वलन्त उदाहरण थे। वे अपनी आय का केवल पाँचवाँ भाग अपने लि व्यय करते थे। शेष सब रुपया शिक्षण-संस्थाओं को दान कर दिय करते थे। स्वर्ग सिधारने से पूर्व उन्होंने अपनी सारी सम्पत्ति 'वसु विज्ञान मन्दिर' के अर्पण कर दी।

श्री वसुजी ने अपने वैज्ञानिक ढंग से देश-प्रेम का एक अनूठ उदाहरण उपस्थित किया। चिरकाल से देश प्रेम का अर्थ केवल राजनैतिक संघर्ष के रूप में लिया जाता रहा है। परन्तु विज्ञानाचार श्री वसु ने स्पष्ट कर दिया कि वैज्ञानिक बहुत ऊँची श्रेणी की देशसेवा कर सकते हैं। उनकी देशसेवा अपने देश तक ही सीमित न रहकर विश्व सेवा का अंग बन सकती है।

देश-प्रेम के साथ सर जगदीशचन्द्र वसु में एक सफल आचार्य के सभी गुण विद्यमान थे। आधुनिक समय की तड़क-भड़क और ऊपरी दिखावा तो उन्हें तनिक छू भी न गया था। सादगी ही उनका एकमात्र फैशन था। उनका आदर्श और उनका लक्ष्य दोनों ही भारतीय परम्परा के अनुसार लोक-कल्याणकारी थे। उन्होंने अपने असाधारण वैज्ञानिक कार्यों और सदुपदेशों से भारत ही नहीं, अपितु संसार के अनेक देशों के सहस्रों युवकों को विज्ञान-संधान के लिये प्रोत्साहित किया। आज के दिन सैकड़ों वैज्ञानिक उनके उपदेशों से अनुप्राणित होकर अन्वेषण कार्य में लगे हैं। उनके इन शिष्यों ने विज्ञान की जो सेवायें की हैं, उस पर कोई भी आचार्य गर्व कर सकता है।